"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान ( बिना डाक टिकट ) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई. दिनांक 30-05-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 538 ] रायपुर, सोमवार, दिनांक 27 अक्टूबर 2014—— कार्तिक 5, शक 1936

सहकारिता विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 27 अक्टूबर 2014

### अधिसूचना

क्रमांक/ एफ 15-9/15-02/2013/3.—— छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी अधिनियम, 1960 (क्र. 17 सन् 1961) की धारा 95 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी नियम, 1962 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, अर्थात् :-

### संशोधन

उक्त नियमों में, -

1. नियम 43-क के पश्चात्, निम्नलिखित अन्त:स्थापित किया जाये, अर्थात्:-

**"43-ख. किसी सोसाइटी के बोर्ड की शक्तियों का प्रयोग करने हेतु रजिस्ट्रार द्वारा प्राधिकृत किया जाना.-**

(1) अधिनियम की धारा 49 की उप-धारा (8) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, रजिस्ट्रार किसी सोसाइटी की बोर्ड की शक्तियों का प्रयोग करने हेतु, किसी शासकीय अधिकारी को प्राधिकृत कर सकेगा :

परन्तु यह कि रजिस्ट्रार, लिखित आदेश द्वारा किसी व्यक्ति (अशासकीय) को भी किसी ऐसी सोसाइटी के बोर्ड की शक्तियों का प्रयोग करने हेतु अधिकृत कर सकेगा ।

(2) कोई भी व्यक्ति (अशासकीय), इस उप-धारा के अधीन रजिस्ट्रार द्वारा इस प्रकार प्राधिकृत किये जाने हेतु पात्र नहीं होगा, यदि :-

(क) वह, उस सहकारी सोसाइटी अथवा बैंक, यथास्थिति, के बोर्ड के सदस्य के रूप में कार्य करने का कम से कम चार वर्ष का अनुभव नहीं रखता हो ;

(ख) वह, नियम 44 में उल्लिखित निरर्हताओं में से किसी से ग्रसित हो;

(ग) वह, किसी न्यायालय, लोक आयोग अथवा राज्य आर्थिक अपराध अन्वेषण ब्यूरो द्वारा भ्रष्टाचार के प्रकरण में, दण्डित किया गया हो ।

(3) इस नियम के अन्तर्गत छानबीन समिति; किसी ऐसे पात्र व्यक्ति (अशासकीय) के नाम की अनुशंसा रजिस्ट्रार को ऐसी रीति में करेगा, जैसा कि उसके द्वारा उचित समझी जाये :

परन्तु यह कि रजिस्ट्रार, लिखित आदेश द्वारा, उसके द्वारा इस नियम के अधीन प्राधिकृत किये गये व्यक्ति को, किसी भी समय, उस संबंध में बिना कोई कारण बताये, हटा सकेगा ।

(4) उप-नियम (3) में उल्लिखित छानबीन समिति में निम्नलिखित सदस्य सम्मिलित होंगे, अर्थात् :-

(क) ऐसी सोसाइटी के मामले में, जिसका कार्य क्षेत्र एक जिला तक सीमित हो-

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | जिले का कलेक्टर | - | अध्यक्ष |
| (दो) | जिले का उप/सहायक रजिस्ट्रार | - | सदस्य (पदेन सचिव) |
| (तीन) | ऐसी सहकारी सोसाइटी द्वारा निष्पादित कार्यों से सम्बंधित प्रशासकीय विभाग का जिलाधिकारी | - | सदस्य |

किसी ऐसी सहकारी सोसाइटी द्वारा निष्पादित कार्य (कारोबार), एक से अधिक विभाग से संबंधित होने की दशा में, इस प्रयोजन हेतु ऐसे विभागों से कलेक्टर द्वारा नामांकित एक अधिकारी, सदस्य होगा ।

(ख) ऐसी सोसाइटी के मामले में, जिसके कार्य क्षेत्र का विस्तार एक से अधिक जिले किन्तु एक राजस्व संभाग तक सीमित हो-

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | राजस्व संभाग का आयुक्त | - | अध्यक्ष |
| (दो) | संभाग का संयुक्त रजिस्ट्रार | - | सदस्य (पदेन सचिव) |
| (तीन) | ऐसी सहकारी सोसाइटी द्वारा निष्पादित कार्यों से सम्बंधित प्रशासकीय विभाग का जिलाधिकारी | - | सदस्य |

किसी ऐसी सहकारी सोसाइटी द्वारा निष्पादित कार्य (कारोबार), एक से अधिक विभाग से संबंधित होने की दशा में, इस प्रयोजन हेतु ऐसे विभागों में से संभागायुक्त द्वारा नामांकित एक अधिकारी, सदस्य होगा ।

(ग) ऐसी सोसाइटी के मामले में, जिसके कार्य क्षेत्र का विस्तार राज्य में एक से अधिक राजस्व संभाग तक हो-

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | अपर मुख्य सचिव, छत्तीसगढ़ शासन | - | अध्यक्ष |
| (दो) | सचिव, छत्तीसगढ़ शासन,सहकारिता विभाग | - | सदस्य |
| (तीन) | रजिस्ट्रार सहकारी सोसाइटी, छत्तीसगढ़ | - | सदस्य (पदेन सचिव) |

रजिस्ट्रार, अधिनियम की धारा 49 की उप–धारा (8) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, छानबीन समिति द्वारा की गई अनुशंसा के आधार पर, किसी ऐसी सोसाइटी के बोर्ड की शक्तियों का प्रयोग करने हेतु, किसी व्यक्ति (अशासकीय) को प्राधिकृत कर सकेगा।"

2. नियम 44 के उप–नियम (1) के खण्ड (ट) के पश्चात् निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात्:–

"(ठ) अपेक्षित सेवा, जो कि ऐसी सोसाइटी की उप–विधियों में उपबंधित हो, के न्यूनतम स्तर का उपभोग नहीं किया गया हो;

(ड) निर्वाचन के पश्चात् अंतिम पांच वर्ष पूर्व से सोसाइटी का अंशधारक है और ऐसी सोसाइटी द्वारा विगत पांच वर्षों के दौरान आयोजित वार्षिक साधारण सभा की किसी भी बैठक में उपस्थित नहीं रहा हो।"

3. नियम 49–ख के पश्चात्, निम्नलिखित अन्तःस्थापित किया जाये, अर्थात्:–

**"अध्याय पांच–क**

**49–ग. अल्पकालीन सहकारी साख संरचना सोसाइटियों से संबंधित नियम.–**

(1) (क) प्राथमिक कृषि साख सहकारी सोसाइटी के संचालन क्षेत्र में निवासरत् मौरूसी कृषक को छोड़कर ऐसे व्यक्तिगत जमाकर्ता, संबंधित सोसाइटी के संचालन क्षेत्र में कार्यरत जमाकर्ता समूह या ऋणग्रहिता समूह भी, जिन्होंने संबंधित सोसाइटी के बचत खाते में, न्यूनतम रूपये एक लाख, कम से कम एक वर्ष की कालावधि के लिये, जमा किया हो, ऐसी सोसाइटी का अंशधारक बनने हेतु पात्र होंगे। ऐसे जमा की अपेक्षित न्यूनतम जमा राशि एवं अवधि, रजिस्ट्रार द्वारा, समय–समय पर, पुनरीक्षित की जा सकेगी।

(ख) उपरोक्त खण्ड (क) के अधीन यथा उल्लिखित जमाकर्ता, यदि वह इस प्रकार इच्छुक है कि सोसाइटी का अंशधारक बने, तो वह ऐसी सोसाइटी द्वारा विहित या रजिस्ट्रार द्वारा विनिर्दिष्ट प्ररूप, यदि कोई हो, में संबंधित सोसाइटी को आवेदन कर सकता है तथा उसे, सोसाइटी द्वारा अधिनियम की धारा 57–ख की उप–धारा (6) के खण्ड (क) के प्रावधानों के अधीन सदस्य के रूप में प्रवेश दिया जायेगा। यदि वह अपेक्षित न्यूनतम जमा राशि रखने में विफल रहता है तो वह, पात्रता उस तारीख से पुनः अर्जित कर सकेगा जिसके पूर्व उसके द्वारा निरन्तर एक वर्ष की कालावधि के लिये न्यूनतम अपेक्षित शेष रखा गया हो। और, सदस्यता की पात्रता के संबंध में ऐसी सोसाइटी के उप–विधियों के उपबंध, ऐसे जमाकर्ता सदस्य, जिन्होंने ऋण नहीं लिया है, पर लागू नहीं होंगे।

(2) अल्पकालीन सहकारी साख संरचना सोसाइटी के मामले में, यदि राज्य सरकार ने उसकी अंशपूंजी में अभिदाय किया हो, तो सोसायटी के बोर्ड में राज्य सरकार का एक नामिती होगा, जो निम्नानुसार होगा; अर्थात्:–

(क) राज्य सहकारी बैंक के मामले में, रजिस्ट्रार, सहकारी सोसाइटी छत्तीसगढ़ या उसके द्वारा नामांकित कोई अधिकारी जो संयुक्त रजिस्ट्रार की श्रेणी से निम्न का न हो;

(ख) केन्द्रीय सहकारी बैंक के मामले में, संभागीय संयुक्त रजिस्ट्रार या उसके द्वारा नामांकित कोई अधिकारी, जो उप रजिस्ट्रार की श्रेणी से निम्न का न हो;

(ग) प्राथमिक कृषि साख सहकारी सोसाइटी के मामले में, जिले के सहायक/उप रजिस्ट्रार या उसके द्वारा नामांकित कोई अधिकारी, जो उप संपरीक्षक की श्रेणी से निम्न का न हो।

उपरोक्त शासकीय नामिती, संबंधित सोसाइटी के बोर्ड की बैठक में भाग ले सकेंगे:

परन्तु ऐसे शासकीय नामिती को सोसाइटी के निर्वाचन में मत देने का अधिकार नहीं होगा।"

4. नियम 50 के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात्:–

**"50. संपरीक्षा के लिये प्रक्रिया.–**

(1) रजिस्ट्रार, सभी प्रकार के सहकारी सोसाइटी के लिये, व्यवसाय के आकार, वर्गीकरण, योग्यता एवं अनुभव के आधार पर, अधिनियम की धारा 58 की उप–धारा (3) एवं (4) के प्रावधानों के अधीन, संपरीक्षक या संपरीक्षा फर्म का एक पैनल तैयार करेगा।

(2) संबंधित सोसाइटी का साधारण निकाय, अपने साधारण बैठक में चालू या आगामी वित्तीय वर्ष में, संपरीक्षण के प्रयोजन हेतु, संपरीक्षकों या संपरीक्षा फर्म के अनुमोदित पैनल में से, इस संबंध में दी गई प्रक्रिया के अनुसार संपरीक्षक नियुक्त करेगा:

परन्तु लंबित संपरीक्षण, यदि कोई हो, के मामले में, सोसाइटी का साधारण निकाय, पूर्व वित्तीय वर्ष की लेखाओं की संपरीक्षा पूर्ण करने हेतु, अनुमोदित पैनल में से, संपरीक्षक या संपरीक्षा फर्मों की नियुक्ति कर सकेगा:

परन्तु यह और कि कोई भी संपरीक्षक, सोसाइटी विशेष के संपरीक्षण हेतु निरन्तर दो वित्तीय वर्ष से अधिक अवधि के लिये, नियुक्त नहीं किया जायेगा।

(3) सोसाइटी, सामान्य निकाय द्वारा संपरीक्षक की नियुक्ति की तारीख से तीस दिवस के भीतर संपरीक्षक की नियुक्ति के बारे में रजिस्ट्रार अथवा रजिस्ट्रार द्वारा अधिकृत प्राधिकारी को भी संसूचित करेगा।

(4) (क) संपरीक्षक, रजिस्ट्रार द्वारा विनिर्दिष्ट प्ररूप में; चिट्ठे तथा लाभ–हानि खाते, उस दिनांक को यथाविद्यमान और उस अवधि के लिये जिस तक खातों की संपरीक्षा की जानी है, उनके द्वारा लेखा परीक्षण के आधार पर तैयार की गई संपरीक्षा रिपोर्ट, रजिस्ट्रार को प्रस्तुत करेगा और यह भी वर्णित करेगा कि क्या संबंधित सोसाइटी की राय में या उसकी सर्वोतम जानकारी में और उसको प्रदत्त किये गये स्पष्टीकरण के अनुसार उक्त संपरीक्षा रिपोर्ट की अधिनियम द्वारा अपेक्षित सभी जानकारी, इस प्रकार अपेक्षित रीति से देते हैं और निम्नलिखित की सत्य और उचित स्थिति दर्शाते हैं, अर्थात्:–

(एक) चिट्ठे की स्थिति में, सहकारी वर्ष की समाप्ति पर जिस तक खाते बनाये गये और उसके द्वारा जांच की गई है, सोसाइटी के काम–काज की स्थिति की, और

(दो) लाभ हानि खाते की स्थिति में, सहकारी वर्ष के लाभ या हानि की।

(ख) संपरीक्षा रिपोर्ट में निम्नलिखित वर्णित होगा, अर्थात्:–

(एक) क्या संपरीक्षक, सभी जानकारी और स्पष्टीकरण जो उसके सर्वोत्तम ज्ञान और विश्वास के अनुसार संपरीक्षा के प्रयोजन के लिये आवश्यक थे, अभिप्राप्त कर चुका है;

(दो) क्या उसकी राय में अधिनियम, इन नियमों, सोसाइटी की उप–विधियों द्वारा यथा अपेक्षित उचित खाता बहियां और पंजियां, सोसाइटी द्वारा रखी गई हैं, जहां तक ऐसा इन बहियों की जांच से प्रतीत होता है; और

(तीन) क्या उसके द्वारा जांच किया गया चिट्ठा और लाभ हानि खाता, सोसाइटी के खाता बहियों और विवरणियों से मेल खाते हैं।

(ग) जहां उपरोक्त निर्दिष्ट किन्हीं भी मामलों का उत्तर नकारात्मक में या विशिष्टता के साथ दिया जाता है तो संपरीक्षा रिपोर्ट में, उत्तर के लिये कारण विनिर्दिष्ट करेगा।

(घ) संपरीक्षा रिपोर्ट में निम्नलिखित के पूर्ण विवरण भी अन्तर्विष्ट होंगे, अर्थात्:–

(एक) सभी संव्यवहार जो अधिनियम, इन नियमों या सोसाइटी की उप–विधियों की उपबंधों के प्रतिकूल होना प्रतीत होते हैं;

(दो) सभी धनराशियां, जिन्हें सोसाइटी द्वारा खातों में लिखी जानी चाहिये थी, परन्तु, उन्हें खातों में नहीं लिखा गया है;

(तीन) सोसाइटी के व्यय या उसको देय धन की वसूली में कोई तात्विक अनुचितता या अनियमितता;

(चार) सोसाइटी से संबद्ध कोई धन या संपत्ति, जो डूबत या डूबने की शंका, संपरीक्षक को प्रतीत होता है;

(पांच) ऐसी सोसाइटियों, जिसको भारतीय रिजर्व बैंक द्वारा विहित विवेकपूर्ण मापदण्ड लागू होते हैं, के मामले में, आय के अभिज्ञान एवं आस्तियों के वर्गीकरण संबंधी विहित मापदण्डों के अनुपालन में सोसाइटी की चूक; यदि कोई हो; और

(छः) रजिस्ट्रार द्वारा इस निमित्त विनिर्दिष्ट किये गये कोई अन्य मामले।

(ङ) रजिस्ट्रार निर्देशित कर सकेगा कि संपरीक्षा-रिपोर्ट का कोई भी भाग, जो उसे आपत्तिजनक प्रकृति का प्रतीत होता है या तथ्यों द्वारा न्यायोचित नहीं होना प्रतीत होता है, को हटाए और इस प्रकार हटाया गया भाग, संपरीक्षा रिपोर्ट का भाग नहीं माना जायेगा।

(च) रजिस्ट्रार, समय–समय पर, ऐसे प्ररूप और प्ररूपों को विनिर्दिष्ट कर सकेगा, जिसमें खाता विवरण और जानकारी, सोसाइटी द्वारा संपरीक्षण हेतु तैयार की जायेगी।

(छ) संपरीक्षा पूरी होने पर ,संपरीक्षक, रजिस्ट्रार द्वारा समय–समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार, सोसाइटी को संपरीक्षा वर्गीकरण प्रदान करेगा। रजिस्ट्रार, यदि वह आवश्यक समझता है तो, लिखित में अभिलिखित किये जाने वाले कारणों से, संपरीक्षा वर्गीकरण को संशोधित कर सकेगा।

(5) यदि रजिस्ट्रार, उसको प्रस्तुत संपरीक्षा रिपोर्ट से संतुष्ट नहीं है तो वह, नये संपरीक्षक या संपरीक्षा फर्म को समनुदेशित करते हुए और समुचित कारण देते हुए, किसी ऐसी सोसाइटी के विशेष संपरीक्षण का आदेश कर सकेगा।

(6) प्रत्येक सोसाइटी, संपरीक्षकों की रिपोर्ट प्राप्त होने की तिथि से दो माह की अवधि के भीतर, उसमें संपरीक्षक की टिप्पणी सहित अनुपालन रिपोर्ट रजिस्ट्रार को प्रस्तुत करेगा।

(7) संपरीक्षा रिपोर्ट और वित्तीय विवरणियां हिन्दी में होगी।

(8) संपरीक्षा रिपोर्ट, संबंधित सोसाइटी के बोर्ड की बैठक के समक्ष विचारण हेतु रखी जायेगी और तत्पश्चात् संपरीक्षा रिपोर्ट की एक प्रति, रजिस्ट्रार को निर्धारित समयावधि, जैसा कि अधिनियम की धारा 56 में उपबंधित है, के भीतर प्रस्तुत की जायेगी।

(9) प्रत्येक शीर्ष सहकारी सोसाइटी का संपरीक्षा रिपोर्ट, राज्य विधानसभा के समक्ष ऐसी रीति में रखी जायेगी, जैसा कि इस निमित्त राज्य सरकार द्वारा निर्धारित किया जाये।"

5. नियम 50–क के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात्:–

**"50–क. संपरीक्षा शुल्क का उदग्रहण.–**

(1) प्रत्येक सोसाइटी, जिसके लेखों का आडिट अधिनियम की धारा 58 के अधीन विभागीय संपरीक्षक द्वारा किया जाता हो, राज्य शासन को प्रत्येक सहकारी वित्तीय वर्ष के लिए अपनी लेखाओं की संपरीक्षा करने हेतु, ऐसे प्रभार का भुगतान करेगी, जो सोसाइटी की उस श्रेणी, जिसके अंतर्गत वह आती हो, के संबंध में अनुसूची में निर्धारित मान के अनुसार हो। यदि सनदी लेखाकारों के लिये संपरीक्षा शुल्क का मान, प्रतिपादित नहीं किया जाता है, तो संपरीक्षा शुल्क का संदाय, सोसाइटी द्वारा सनदी लेखाकारों को ऐसी शर्त के अध्यधीन किया जाएगा जैसा कि पारस्परिक रुप से सहमति हो।

(2) विभागीय संपरीक्षक द्वारा की गई संपरीक्षा की दशा में, रजिस्ट्रार, लिखित आदेश द्वारा, व्यक्तिगत रूप से परिदत्त किये जाने वाले विहित प्ररूप में या साधारण डाक से सोसाइटी के पते पर भेजकर, उप–नियम (1) के अधीन सोसाइटी द्वारा देय प्रभार की संसूचना देगा।

(3) विभागीय संपरीक्षक द्वारा की गई संपरीक्षा की दशा में, संपरीक्षा शुल्क का संदाय, चालान के माध्यम से किया जाएगा और सनदी लेखाकारों को सोसाइटी द्वारा शुल्क का संदाय ऐसी रीति में किया जायेगा, जैसा कि पारस्परिक रूप से सहमति हो अथवा जैसा कि इस संबंध में रजिस्ट्रार द्वारा समय–समय पर विहित किया जाये।

(4) राज्य सरकार द्वारा उदग्रहित संपरीक्षा शुल्क, भू–राजस्व के बकाया के रुप में वसूल की जायेगी।"

6. नियम 50–ख को विलोपित किया जाये।

7. नियम 51 के पश्चात्, निम्नलिखित अंतःस्थापित किया जाए, अर्थात्:–

**"51–क. संपरीक्षा प्रतिवेदन को राज्य विधान सभा के पटल पर रखा जाना.–**

अधिनियम की धारा 58 की उप–धारा (7) में यथा उपबंधित प्रत्येक शीर्ष सोसाइटियों के संपरीक्षा प्रतिवेदन, राज्य विधान सभा के समक्ष रखा जायेगा और इस प्रयोजन के लिये प्रत्येक शीर्ष सहकारी सोसाइटी, प्रत्येक वित्तीय वर्ष के समाप्त होने पर, अपनी संपरीक्षा प्रतिवेदन, राज्य शासन को ऐसी रीति में, जैसा कि इस संबंध में विहित किया जाये, प्रस्तुत करेगी।"

8. अध्याय—नौ के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाए, अर्थात्:—

"अध्याय—नौ

अपील और पुनर्विलोकन

**59. अपील तथा पुनर्विलोकन प्रस्तुत करने के लिए अनुपालन की जाने वाली प्रक्रिया.—**

(1) अधिकरण या रजिस्ट्रार को अपील तथा अधिकरण को पुनर्विलोकन के लिये आवेदन, अपीलार्थी या आवेदक, जैसी भी स्थिति हो, के द्वारा या उसके द्वारा सम्यक् रूप से नियुक्त अभिकर्ता द्वारा, अपील प्राधिकारी या पुनर्विलोकन प्राधिकारी के कार्यालय में या तो स्वयं द्वारा व्यक्तिगत रुप से कार्यालयीन समय में, प्रस्तुत किया जाएगा या उसे रजिस्ट्रीकृत डाक द्वारा भेजा जाएगा।

(2) जब ऐसी अपील या पुनर्विलोकन के लिए आवेदन, किसी अभिकर्ता द्वारा प्रस्तुत किया जाता है तो अपीलार्थी या आवेदक, यथास्थिति, के इस प्रकार नियुक्ति करने के प्राधिकार पत्र को उसके साथ संलग्न किया जाएगा।

(3) प्रत्येक अपील या पुनर्विलोकन के लिए, आवेदन के साथ आदेश, जिसके विरूद्ध अपील या पुनर्विलोकन प्रस्तुत किया गया है, की प्रमाणित प्रति संलग्न की जाएगी।

(4) प्रत्येक अपील या पुनर्विलोकन के लिए आवेदन—

(क) या तो टंकित किया हुआ या सुवाच्य रूप से स्याही से हस्तलिखित होगा;

(ख) अपीलार्थी या आवेदक का नाम और पता विनिर्दिष्ट करेगा तथा विरोधी, यथास्थिति, का नाम और पता भी विनिर्दिष्ट करेगा;

(ग) वर्णित करेगा कि किसके द्वारा आदेश, जिसके विरूद्ध अपील या पुनर्विलोकन का आवेदन किया गया है, दिया गया था;

(घ) उन आधारों को स्पष्ट रूप से वर्णित करेगा जिन पर अपील या आवेदन किया गया है;

(ङ) अनुतोष, जिसका अपीलार्थी या आवेदक दावा करता है, यथार्थतः वर्णित करेगा; और

(च) आदेश, जिसके विरूद्ध अपील या पुनर्विलोकन प्रस्तुत किया गया है, की तिथि प्रदत्त करेगा।

(5) अपील या पुनर्विलोकन के लिये आवेदन प्राप्त होने पर, अधिकरण या रजिस्ट्रार, यथास्थिति, उस पर उसकी प्राप्ति तिथि पृष्ठांकित करेगा।

**59—क. छत्तीसगढ़ राज्य सहकारी अधिकरण के अध्यक्ष तथा सदस्यों के वेतन तथा अन्य भत्ते, निबंधन तथा सेवा की अन्य शर्ते.—**

(1) अधिकरण के अध्यक्ष और सदस्य को अधिकरण में नियुक्ति की अवधि के दौरान सेवानिवृत्ति की दशा में, संदेय वेतन, भत्ते, पेंशन और अन्य परिलब्धियां– जब अधिकरण का अध्यक्ष या सदस्य, इस प्रकार उसकी नियुक्ति के समय, यथास्थिति, जिला न्यायाधीश है या विभागीय सदस्य है तथा अध्यक्ष या सदस्य के रूप में अपने कार्यकाल के दौरान, वह जिला न्यायाधीश के पद से या सहकारी विभाग से, यथास्थिति, अध्यक्ष या सदस्य के रूप में उसकी नियुक्ति के पूर्व उसे लागू निबंधन और शर्तों के अनुसार, सेवानिवृत्त होता है तो भी वह, उसके कार्यकाल जिसके लिए वह नियुक्त किया गया है, पूरा होने तक इस प्रकार बना रहेगा और वह सेवानिवृत्ति की तिथि से अंतिम आहरित वेतन और मंहगाई वेतन और मंहगाई भत्ता, अन्तरिम सहायता और ऐसे अन्य समुचित लाभ, अन्तिम वेतन के अनुसार, ऐसी दरों पर, जो जिला न्यायाधीश या सहकारी विभाग के अधिकारी को समय–समय पर अनुज्ञेय हो, पेंशन को कम करते हुए (इसमें पेंशन का ऐसा कोई भाग सम्मिलित है, जो संराशीकृत किया गया हो) तथा अन्य सेवानिवृत्ति लाभ, यदि कोई हो, के समतुल्य पेंशन अपने वेतन और भत्तों के रूप में, प्राप्त करने का हकदार होगा।

(2) वेतन, भत्ते तथा अन्य परिलब्धियां–

(एक) जब अधिकरण का अध्यक्ष, इस प्रकार अपनी नियुक्ति के समय, उच्च न्यायालय का सेवानिवृत्ति न्यायाधीश है और पेन्शन, उपादान (ग्रेच्युटी) के रूप में या अन्यथा कोई सेवानिवृत्ति लाभ प्राप्त कर रहा है या प्राप्त करने का हकदार हो गया है, तो वह, ऐसा मासिक वेतन (मंहगाई भत्ता सम्मिलित करते हुए), जो उसे उच्च न्यायालय के न्यायाधीश के रूप में सेवानिवृत्ति के समय अनुज्ञेय था और ऐसे समस्त अन्य भत्तों का, जो उच्च न्यायालय के आसीन न्यायाधीश को समय–समय पर अनुज्ञेय है, पेन्शन को कम करते हुए (जिसमें पेन्शन का ऐसा भाग सम्मिलित है जो संराशीकृत किया गया हो) तथा अन्य सेवानिवृत्ति लाभ, यदि कोई हो, के समतुल्य पेंशन अपने वेतन और भत्तों के रूप में, प्राप्त करने का हकदार होगा।

(दो) जब अधिकरण का अध्यक्ष, इस प्रकार अपनी नियुक्ति के समय, जिला न्यायाधीश है तो वह वही वेतन तथा भत्तों और अन्य पर्क (भत्तों) एवं सुविधाओं का हकदार होगा जो उसे जिला एवं सत्र न्यायाधीश (उच्च न्यायिक सेवा के सदस्य के रूप में) के रूप में अनुज्ञेय है।

(तीन) कोई विभागीय सदस्य जो अपनी नियुक्ति के समय सहकारिता विभाग का अधिकारी है तो वह वही वेतन तथा भत्तों का हकदार होगा, जो सहकारिता विभाग के अधिकारी के रूप में उसे अनुज्ञेय है।

(चार) अशासकीय सदस्य 1000/– रूपये प्रतिदिन का मानदेय प्राप्त करेगा–

(क) अधिकरण के अधिकारी तथा अन्य कर्मचारी, समतुल्य पदों को धारण करने वाले राज्य सरकार के कर्मचारियों के अनुरूप वेतन तथा भत्ते प्राप्त करने के हकदार होंगे।

(ख) सेवानिवृत्ति आयु, पेंशन, वेतन तथा भत्ते, अन्य लाभ और पात्रतायें एवं अनुशासनिक विषयों के सभी मामलों में, अधिकरण के अधिकारी तथा अन्य कर्मचारी, समतुल्य पदों को धारण करने वाले व्यक्तियों को लागू नियमों के अनुसार राज्य सरकार के द्वारा शासित होंगे।

(3) पदावधि– अधिकरण का अध्यक्ष तथा अन्य सदस्य, अधिनियम की धारा 77 की उप–धारा (5) के खण्ड (क) के उपबंधों के अनुसार 5 वर्ष से अनधिक या 67 वर्ष की आयु, जो भी पूर्वतर हो, तक पद धारण कर सकेंगे।

(4) अध्यक्ष तथा सदस्यों का मुख्यालय– अध्यक्ष तथा सदस्यों का मुख्यालय बिलासपुर में होगा।

(5) कार्य का समय तथा अवकाश– अध्यक्ष तथा सदस्यों और उनके कार्यालय का कार्य का समय और अवकाश ऐसे होंगे जैसा कि विनियम में विनिर्दिष्ट किये जाएं:

परन्तु विनियम बनने तक, अध्यक्ष तथा सदस्यों और उनके कार्यालय का कार्य का समय एवं अवकाश, यथावत रहेंगे और ऐसे सार्वजनिक अवकाश मान्य होंगे जो कि छत्तीसगढ़ शासन द्वारा घोषित किये जायें और ऐसे स्थानीय अवकाश मान्य होंगे जो कि स्थानीय प्राधिकारियों द्वारा समय–समय पर घोषित किए जाएं।

(6) अवकाश–

(एक) अध्यक्ष तथा सदस्य, कर्तव्य पर व्यतीत की गई कालावधि के 1/11वें भाग तक पूर्ण वेतन तथा भत्ते पर अर्जित अवकाश के हकदार होंगे:

परन्तु वे ऐसे अवकाश, अर्जित नहीं कर पायेंगे जब कुल अर्जित अवकाश, 300 दिन से अधिक हो जाए:

परन्तु यह और कि अध्यक्ष तथा विभागीय सदस्य, जो अध्यक्ष या शासकीय सदस्य के रूप में उसकी नियुक्ति के समय, राज्य सरकार की सेवा में थे, की अध्यक्ष या शासकीय सदस्य के रूप में उसकी नियुक्ति की तारीख पर उसके खाते में जमा अवकाश अग्रनीत की जाएगी और वह, अध्यक्ष या शासकीय सदस्य के रूप में उसकी सेवावधि के दौरान, ऐसा अवकाश ले सकेगा:

परन्तु यह भी कि अध्यक्ष तथा सदस्य, जो अधिकरण से सेवानिवृत्त होते हैं, उनकी सेवानिवृत्ति की तारीख पर उनके खाते में जमा अर्जित अवकाश के संबंध में, अधिकतम 300 दिन के अध्यधीन रहते हुए, अवकाश वेतन के समतुल्य नकद के लाभ प्राप्त करने के हकदार होंगे।

(दो) अध्यक्ष तथा सदस्य, एक वर्ष में तेरह दिन की आकस्मिक अवकाश प्राप्त करने के हकदार होंगे।

(तीन) अन्य प्रकार की अवकाश के मामले में, अध्यक्ष तथा शासकीय सदस्य ऐसी नियुक्ति के पूर्व यथा लागू नियमों तथा प्रथाओं द्वारा शासित होंगे।

(7) अवकाश स्वीकृत करने हेतु सक्षम प्राधिकारी– अधिकरण के अध्यक्ष एवं सदस्यों को अवकाश स्वीकृत करने हेतु सक्षम प्राधिकारी, राज्य सरकार तथा अधिकरण के अधिकारियों एवं कर्मचारियों हेतु, अध्यक्ष होगा।

(8) यात्रा भत्ता–

(क) अध्यक्ष, जब वह दौरे पर हो या उसका स्थानांतरण हो, (जिसमें अधिकरण में पद ग्रहण करने या अधिकरण में उसकी अवधि की समाप्ति पर उसके गृह नगर जाने के लिए की गई यात्रा सम्मिलित है), यात्रा भत्ता, दैनिक भत्ता, वैयक्तिक सामानों का परिवहन तथा इस प्रकार के अन्य मामलों के लिए, उन्हीं मानों तथा दरों पर प्राप्त करने का हकदार होगा जैसा कि शासन के प्रमुख सचिव को अनुज्ञेय है।

(ख) सदस्य; यात्रा भत्ता, दैनिक भत्ता और वैयक्तिक सामानों का परिवहन और इस प्रकार के अन्य मामलों के लिये, उन्हीं मानों और दरों पर प्राप्त करने का हकदार होगा, जैसा कि राज्य सरकार के प्रथम श्रेणी अधिकारियों को अनुज्ञेय है।

(ग) अधिकरण के अधिकारियों तथा सदस्यवृंद की सेवा की अन्य शर्तें, राज्य सरकार के उसी संवर्ग के अधिकारियों और सेवकों को लागू नियमों द्वारा शासित होगी।

(9) अवकाश यात्रा रियायत– अध्यक्ष या सदस्य, अवकाश यात्रा रियायत, उन्हीं दरों और मानों पर तथा उन्हीं शर्तो पर, प्राप्त करने के हकदार होंगे, जो रूपये 22400–525–25,400 या उससे अधिक के मान में वेतन आहरित करने वाले केन्द्रीय सरकार के समूह "ए" के अधिकारी को लागू है।

(10) चिकित्सीय उपचार की सुविधा– अधिकरण का अध्यक्ष तथा उसके सदस्य और उनके कुटुम्ब के सदस्य, शासकीय अस्पतालों में चिकित्सीय उपचार और आवास की ऐसी सुविधा के हकदार होंगे जो कि क्रमशः प्रमुख सचिव और राज्य सरकार के प्रथम श्रेणी अधिकारी और उनके कुटुम्ब के सदस्यों को अनुज्ञेय है।

(11) आवास की सुविधा–

(क) अध्यक्ष तथा सदस्य, शासकीय निवास स्थान के लिए, ऐसे नियमों के अनुसार हकदार होंगे जो राज्य सरकार द्वारा इस संबंध में समय–समय पर बनाये जाएं.

(ख) अध्यक्ष, शासन के विभागाध्यक्ष के अनुरूप शासकीय टेलीफोन की सुविधा के हकदार होंगे और सदस्य, उसी सुविधा के हकदार होंगे जो राज्य शासन के प्रथम श्रेणी के अधिकारी को उपलब्ध है।

(12) वाहन सुविधा –

(एक) अध्यक्ष तथा अधिकरण के सदस्यों को, शासकीय कार की सुविधा प्राप्त करने तथा उपयोग करने की पात्रता होगी।

(दो) अधिकरण के रजिस्ट्रार को, शासकीय कार की सुविधा प्राप्त करने तथा उपयोग करने की पात्रता होगी।

(तीन) अधिकरण के कार्यालय में स्टॉफ कार भी होगा।

(13) भविष्य निधि– अध्यक्ष तथा विभागीय सदस्य, अधिवार्षिकी की आयु तक, उस भविष्य निधि, जिसमें वे अध्यक्ष या शासकीय सदस्य के रूप में उनकी नियुक्ति के पूर्व अभिदाय कर रहे थे, को विनियमित नियमों के अनुसार, सामान्य भविष्य निधि में अभिदाय करने के हकदार होंगे।

(14) वित्तीय शक्तियां– अध्यक्ष को विभागाध्यक्षों के अनुरूप ऐसी सभी वित्तीय शक्तियां प्राप्त होंगी जो कि वित्तीय शक्तियों की पुस्तक के अधीन प्रत्यायोजित की गई हो।

(15) नियंत्रण तथा अनुशासन– अधिकरण के समस्त अधिकारी तथा कर्मचारी, अध्यक्ष के अधीक्षण तथा नियंत्रण के अध्यधीन होंगे।

(16) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (वर्गीकरण, नियंत्रण तथा अपील) नियम, 1966 और छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (आचरण) नियम, 1965 के उपबंध, अधिकरण के अधिकारियों तथा कर्मचारियों को निम्नलिखित के अध्यधीन रहते हुए, लागू होंगे–

(क) चतुर्थ श्रेणी, तृतीय श्रेणी तथा द्वितीय श्रेणी कर्मचारियों के संबंध में, अनुशासनिक प्राधिकारी अधिकरण का रजिस्ट्रार होगा।

(ख) प्रथम श्रेणी अधिकारियों के संबंध में अनुशासनिक प्राधिकारी, अध्यक्ष होगा या ऐसा सदस्य होगा जो कि अध्यक्ष द्वारा इस निमित्त अभिहित किया जाए।

(ग) समस्त आदेश, जो खण्ड (क) में विहित प्राधिकारी द्वारा पारित किया जायेगा, के विरूद्ध अपील, अध्यक्ष को होगी।

(घ) अध्यक्ष द्वारा पारित किसी आदेश के विरूद्ध अपील, राज्य शासन को होगी।

(ङ) जांच प्राधिकारी को साक्षियों को सूचना जारी करने और उन्हें उपस्थित होने और साक्ष्य देने या दस्तावेज पेश करने या दोनों, जैसी भी स्थिति हो, के लिए बाध्य करने की शक्ति होगी।

(17) अधिकरण के सदस्यों की नियुक्ति राज्य शासन द्वारा की जाएगी।

(18) विविध— किसी अन्य मामले, जिसके लिए इन नियमों द्वारा विशेष उपबंध नहीं किये गये हैं, के संबंध में सेवा की शर्तें, छत्तीसगढ़ के उच्च न्यायालय के न्यायाधीश को अथवा इस प्रकार के अन्य व्यक्ति को, जैसी भी स्थिति हो, तत्समय यथा लागू नियमों तथा आदेशों द्वारा शासित होगी।

**60. अपीलों के निराकरण के लिए अनुपालन की जाने वाली प्रक्रिया.—**

(1) यदि अपील प्राधिकारी यह पाता है कि प्रस्तुत की गई अपील, नियम 59 के किन्हीं उपबंधों के अनुरूप नहीं है तो वह इस आशय का एक टीप अपील पर लिखेगा और वह, अपीलार्थी या उसके अभिकर्त्ता से यह अपेक्षा कर सकेगा कि वह ऐसे करने की सूचना की प्राप्ति के सात दिन की कालावधि के भीतर त्रुटियों को दूर करे या उस दशा में जबकि अपील, विहित समय सीमा के भीतर प्रस्तुत नहीं की गई हो, तो उक्त कालावधि के भीतर कारण दर्शाये कि काल वर्जित हो जाने के कारण अपील उसे प्राधिकारी द्वारा क्यों न खारिज कर दिया जाए।

(2) यदि त्रुटि दूर कर दी जाती है या अपीलार्थी अथवा उसके अभिकर्त्ता द्वारा दर्शाये गये कारणों से अपील प्राधिकारी का समाधान हो जाता है तो अपील प्राधिकारी अपील पर विचार करने के लिए अग्रसर हो सकेगा।

(3) यदि अपीलार्थी या उसका अभिकर्त्ता त्रुटियों को दूर करने में या उक्त कालावधि के भीतर अपील प्राधिकारी के समाधानप्रद रूप में कारण दर्शाने में विफल रहता है तो अपील प्राधिकारी, यदि अपील समय—सीमा के भीतर प्रस्तुत नहीं की गई है तो अपील को काल वर्जित मानकर खारिज कर सकेगा, उन मामलों में जहां सुनवाई किया जाना आवश्यक समझा जाए वहां अपील प्राधिकारी सुनवाई के लिए तारीख नियत कर सकेगा, जिसकी सम्यक् सूचना अपीलार्थी या उनके अभिकर्त्ता को दी जाएगी।

(4) इस प्रकार नियत की गई तारीख पर, अपील प्राधिकारी सुसंगत अभिलेख का परीक्षण करेगा, अपीलार्थी या उसके अभिकर्त्ता को, यदि उपस्थित हो, तो सुनेगा और समुचित आदेश पारित करेगा।

(5) अपील प्राधिकारी, स्वविवेकानुसार, किसी प्रक्रम पर, किसी अन्य दिन के लिए सुनवाई को स्थगित कर सकेगा।

(6) जब अपील की सुनवाई पूर्ण हो जाए तो अपील प्राधिकारी तत्काल अपना निर्णय घोषित करेगा या निर्णय के लिए कोई अन्य तारीख नियत कर सकेगा।

(7) अपील प्राधिकारी का प्रत्येक विनिश्चिय या आदेश लिखित में होगा तथा उसकी एक प्रति अपीलार्थी तथा अन्य ऐसे पक्षकारों को, जिनके कि अपील प्राधिकारी की राय में विनिश्चय या आदेश से प्रभावित होने की संभावना है, प्रदाय की जाएगी।

**61. सदस्यता के लिए आवेदन के निरस्त किये जाने के विरूद्ध अपील.—**

(1) जहां सदस्यता के लिए आवेदन, धारा 19 की उप–धारा (4) के अधीन निरस्त कर दिया जाए वहां उसकी अपील, रजिस्ट्रार को होगी।

(2) नियम 59 तथा 60 के उपबंध, यथा आवश्यक परिवर्तन सहित, उप–नियम (1) के अधीन अपील प्रस्तुत करने तथा उसके निपटारे के लिए लागू होंगे।"

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. सिंह,** विशेष सचिव.

Naya Raipur, the 27th October 2014

NOTIFICATION

No. F 15-9/15-2/2013/3.—In exercise of the powers conferred by Section 95 of the Chhattisgarh Co-operative Societies Act, 1960 (No. 17 of 1961), the State Government, hereby, makes the following further amendment in the Chhattisgarh Co-operative Societies Rules, 1962, namely :-

## AMENDMENT

In the said rules,-

**1.** After Rule 43-A ,the following shall be inserted, namely:-

**"43-B. Authorization by the Registrar to exercise the powers of board of any society.-**

**(1)** Subject to the provision of sub-section(8) of Section 49 of the Act, the Registrar may authorize any Government official to exercise the powers of the board of any society :

Provided that the Registrar may by order in writing also authorize any person (non-official) to exercise the powers of the board of any such society.

**(2)** No person (non-official) shall be eligible for such authorization by the Registrar under this sub-section if:-

(a) He does not have at least four years experience of working as member of the board of the Co-operative society or bank, as the case may be;

(b) He is suffering from any of the disqualifications mentioned in Rule 44;

(c) He has been punished in case of corruption by any Court of law, Lok Ayog or the State Bureau of Investigation of Economic Offences.

**(3)** The screening committee shall recommend the name of eligible person (non-official) to Registrar under this rule, in such a manner as it may be deemed fit:

